# वचन-कोश

(बुलाकीचन्द कृत)

अथ वचन कोश लिख्यते

दूहा

**मंगलाचरण**

समयसार के पय नमूं, एकदेव गुणधारि ।
परमेष्टि तिनिस्यौ कहैं, पच ग्यान गुणकार ।।१।।
वरण गंध काया नहीं, अविनाशी अविकार ।
गुरु लघु गुण विनु देव यह, नमौं सिद्ध अवतार ।।२।।
श्री जिनराज अनंतगुण, जगत परम गुरु एव ।
अध ऊरध मधिलोक के, इन्द्र करैं शत सेव ।।३।।
पचाचारि तपधनि, सहत परीसह घोर ।
श्री आचार्य धर्मगुरु, नमो नमो करिजोर ।।४।।
व्यायक जिनवानी विमल, जगि अध्यायक नाम ।
ज्ञान दिवाकर परम गुरु, ताके पद परणाम ।।५।।
बीस आठ जे मूलगुण, सार्धै मन वच काय ।
सर्व साध हैं कर्म ठाणु, वदौं शीस नवाय ।।६।।

**१. आदिनाथ स्तवन**

चौपई

पंच परम पद मुक्ति महेश । ज्ञायक सुभग परम योगेश ।।
तासु चरण नमि प्रभुवहि धर्मों । जिन चौबीस तबै पद नमुं ।।७।।
वंदों प्रथम श्री आदि जिनंद । नाभिराय मरुदेव्यानंद ।।
धनुष पांचसे ऊंची काय । जन्म कल्याणक विनता थाय ।।८।।

लांछन वृषभ तणो सोभत । कंचन वरण शरीर दीपंत ।।
वंश इक्ष्वाक आव परिमाण । लख चौरासी पूरव जान ।।६।।
ग्यारह भव तें ज्ञान उद्योत । तब तें बंध्यो उत्तम गोत
एक वरष पीछे आहार । प्रासुक इक्षुरस रस सार ।।१०।।
नृप श्रेयांस दियो प्रभु दान । हस्तनागपुर जाकी थान ।।
वट तरु लोच कियो है सार । गणधर है असी अरु चार ।।११।।
समोसरण धनपति ने कर्‌यो । बारह योजन को विस्तर्‌यो ।।
तप करि उपज्यो केवल ज्ञान । राजरिद्धि मुगतें अवदात ।।१२।।

## दोहरा

पद्मासन आरुढ ह्वै, जिनवर धरयो जु ध्यांन ।
गिरि कइलास आकाश वत, तहाँ भयौ निर्वांन ।।१३।।

## चौपई

वदि असाढ की दुतीया जोई । प्रभु को गर्भ कल्याणक होई ।।
चैत बदि नोमी के दिनो । तप और जनम महोछव घनो ।।१४।।
फागुण बदि ग्यारसि तिथि जान । श्री जिनवर भयो केवलज्ञान ।।
ताको कवि कहा वरननि करै । रसना एक कितकर उच्चरै ।।१५।।
कृष्ण चतुर्दशी माघ जु मास । भयौ निर्वाण मुक्तिपद वास ।।
चिदानंद परमातम भए । तीनि लोक जाके पद नए ।।१६।।

## दोहरा

नर नारी जे भक्ति जुत, तिन दिन करै उपवास ।।
फिरि पावै भव मनुष्य को, मुक्ति होइ भव नास ।।१७।।

इति वृषभदेव वर्णनं

## २. अजितनाथ स्तवन

सागर लाख करोरि पचास । बीते अजितनाथ परगास ।।
जित रिपु राजा विजया मात । गज लांछण हाटक सम गात ।।१।।
पुरी अजोध्या जन्म कल्याण । तीनि भवांतर तें भयो ज्ञान ।।
धनक चारिसै साढे काय । लाख बहत्तरि पूरब आय ।।२।।

वन इषाक नवेमिलि चार । तीन दिवस अंतर आहार ।।
धेनु खीर पीयो मुनि देह । ब्रह्मदत्त नृप दिविया येह ।।३।।
चतुदश तबें तपु कियो रत्नत्रय व्रत निर्मल कियो ।।
समोसरण श्रीजिनवर रच्यौ । मोक्षमग भव्य ग्यारह मच्यौ ।।४।।
वरनन सकौं अल्प मोहि ज्ञान । मोक्ष गयें अजौ केवलज्ञान ।।
बहुविधि राज विभूति विलास । सर्व त्यागि पाई सुख रासि ।।५।।

सोरठा

ठाढे जोगाभ्यास, कियो सिद्ध सम्मेद पर ।
पहुँचे अविचल वास, सकल करम कृत धून के ।।६।।

दोहरा

जेष्ट वदि मावस गरभ, जनम माघ सुदि नौमि ।
चैत्र सुदि पांचे सु तप, ध्यान अवनि कर्म हौमि ।।७।।
माघ महीना सुकल पक्ष, दशमी तिथि को ज्ञान ।
पूस उज्यारि प्रतिपदा, ता दिन प्रभु निर्वाण ।।८।।

इति अजितनाथ वर्णन

३ सम्भवनाथ स्तवन

चौपई

तीस करोरि लाख निधिवार । बीतें प्रभु संभव अवतार ।।
पिता जितारथ सेन्या माइ । सावित्री नगरी के राइ ।।१।।
तुरग चखन अति ध्वजा आकार । वर्ण शरीर हेम अनिहार ।।
साठि लाख पूरब थिति आन । धनुष चारिसे काय प्रमाण ।।२।।
कुल इक्ष्वाक में पुरन्दच । चमोतरथो मणधर हुव
तीनि भवांतर तें सुधि भई । काकरि विपक्ष दीक्षा में गई ।।३।।
सुरदत्त सावित्री धनी । ता घर पोषण की विधि बनी ।।
सरवर सुभग साल जिहि नाम । तातर तपु कीनो अभिराम ।।४।।
अप्रासुक केवल रिद्धि बनी । आवें जोग मुक्ति के धनी ।।
राजरिद्ध त्यागें लह्यो पार । मयौं सम्मेद गिरि जय जयकार ।।५।।

**दोहरा**

समवसरण जिनवर तर्णों, रच्यौ देवतनि श्राइ ।
ग्यारह जोजन को ठ्यौ, भवभजन सुखदाइ ।।६।।
फागुण सुदि नौमी गरभ, जनम पूर्णिमा पूस ।
छठि उज्यारि चैत की, लीनी तप प्रभु तूस ।।७।।

**सोरठा**

कातिग पूर्ण्यौ ज्ञान, केवलरिद्धि जिनेश कौं ।
काती वदि निर्वाण, छुती चौथि ता दिन प्रगट ।।८।।

इति संभवनाथ वर्णन

४. अभिनन्दन नाथ स्तवन

**सोरठा**

उदवकोरि विश लाख, वीतें जब उदित भये ।
श्रुत सिद्धांत है साखि, अभिनंदन जिन ज्ञान वत ।।१।।

**चौपई**

समर राय गृह तिमिर नसाइ । प्राची दिसा सिधारथ माइ ।।
अवधिपुरी कपि लछण जानि । कुल इक्ष्वाक महा बलवान ।।२।।
सुवर्णवत देही की काति । षोडश और शत गणधर पांति ।।
पूरब लाष पचास अरोग । काय अहूठ सत धनक मनोग ।।३।।
इन्द्रदत्त विनिता पुर राइ । दूजें दिन गोक्षीर चटाइ ।।
सालरि वृक्ष सघन सोभत । ता तर जोग धर्यौ अरहंत ।।४।।
तीन जनम आगें सुधिबांन । साझ समे भयो केवलज्ञान ।।
छोडत राज न कीनो मोह । यहा एहैं राग अरु दोह ।।५।।
समोसरण जोजन दश अद्धं । रच्यौ देव वनि सहित समृद्धि ।।
ठाढे जोग मोक्ष कौं गए । गिरि सम्मेद तीर्थंकर जए ।।६।।

**दोहा**

बैशाख उजेरी छठि प्रकट, तप अरु गर्भ कल्याण ।
माघ उजेरी द्वादशी, ता दिन जनम अरु ज्ञान ।। ७ ।।

पूस शुदि चौदशि विमल, शुकल ध्यान धरि ईस।
भयौ कल्याणक पंचमौ, सिद्ध भए जगदीश ॥ ८ ॥

इति अभिनन्दन वर्णनं

## ५. सुमतिनाथ स्तवन

दोहरा

वारधि लाख करोर नो, तासु घटे परंजत।
सुमतिनाथ आवन भयो, प्रतिबोधन जिन संत ॥ १ ॥

चौपई

मेघराय कौशल्या धनी। श्रीजिन माइ मंगला गणी ॥
चकवाकार ध्वजा फरहरैं। राजनीति त्रिभुवन की धरैं ॥ २ ॥
निर्मलकुल इक्षाक विचार। तीनि जनम थै करी सम्हारि ॥
वर्ण देह सौवर्ण भणंत। भोजन दोइ दिवस परजंत ॥ ३ ॥
पद्मदल विजयापुर ईश। घट्यौ क्षीर आहार जगदीश ॥
प्रियगु वृक्ष उत्तम अवलोय। प्रभु को तहा तपोधन होइ ॥ ४ ॥
आव धवी पूरव लख चाल। सत्तोत्तर शत गणधर जाल ॥
धनक तीन सै जिन जलधीर। दिन के अस्त ज्ञान की भीर ॥ ५ ॥
समोसरण जोजन दश जानि। द्वादश कोठे मध्य बखान ॥
कायोत्सर्ग जोग धरि ध्यान। भयो सम्मेदगिरि पर निर्वाण ॥ ६ ॥

दोहरा

दूंज अरु नौमी श्रावण दिवस, शुकल पक्ष वैशाष।
गर्भ जन्म प्रभु तप कह्यौ, श्रीजिन आगम भाष ॥ ७ ॥
चैत्र शुदी एकादशी, ता दिन तप निर्वान।
भवि चैत बदि एकादशी, उपज्यौ केवल ज्ञान ॥ ८ ॥

इति सुमतिनाथ वर्णनं

## ६. पद्मप्रभु स्तवन

दोहरा

नव करोरि सागर गए, उपजे पद्म जिनंद।
भविजन सब सुकृत भए, कटे कर्म के फंद ॥ १ ॥

### चौपई

धुर राजा कौशबी तनो। जिन जननी सुसीमा भरणौं ॥
कमलाक्षत लाछरण ध्वज चग। गिरिहोतर सो गरणधर सग ॥ २ ॥
तीन लाष पूरब की आव। अरुण वरण दीसे तनु भाव ॥
धनक अठाईसो परवान। काय तुरगता शुभग बषान ॥ ३ ॥
तीनि जन्म थैं पहिलै जाचि। इक्षाक वश उपजै प्रभु सांच ॥
सोमदत्त मगलपुर राय। दूजै दिन गोक्षीर घटाइ ॥ ४ ॥
वृक्ष प्रियंगुतरु तपव्रत लीयो। कर्मनास को उदिम ठयौ ॥
गोधूलक को समयो जानि। केवलरिद्धि भई भगवान ॥ ५ ॥
समोसरण जोजन नव आष। अमरनि रच्यौ भक्ति हित साषि ॥
गिरिसम्मेद पचम कल्याण। ठाढे जोगजु कृपानिधान ॥ ६ ॥

### दोहा

माघ बदि छठि गर्भ जिन, तप फागुण बदि चौथि।
कातिग बदि तेरसि मुनौ, जनम ग्यान गुण गोथि ॥ ७ ॥
पूरणमासी चैत्र शुदि, कर्म सकल परिजारि।
मुक्तिस्थल अविचल लह्यौ, जिन स्वामी भवतारि ॥ ८ ॥

इति पद्मप्रभु वर्णन

## ७. सुपार्श्वनाथ स्तवन

### दोहा

नौ करोरि सागर गए, प्रभु सुपार्श्व अवतारि।
जो जन ध्यावै भाव धरि, ते पावै भव पारि ॥ १ ॥

### चौपई

सुप्रतिष्ठित नृप बानारसी। मात महिसेना पुत ससी ॥
लाछण स्वस्तिक कै आकार। नील वर्ण तन झलक अपार ॥ २ ॥
बीस लाख पूरब की आव। द्वै से धनुक काय को भाव ॥
गणधर नवैं पांच सुग्यान। इक्ष्वाक वश मैं पर परवान ॥ ३ ॥
तीन जनम थैं स्वपर विचार। जुग बासर गोक्षीर आहार ॥
महेन्द्रदत्त राजा दियो दान। पाटनपुर नगरी शुभथान ॥ ४ ॥

वृक्ष अनूप अति श्रीखंड। तहां तपु ले दियौ इन्द्रिन दंड ।।
दिन समस्त गत समयौ भयौ। राजनीति तजि केवल ठयौ ।। ५ ।।
समोसरण तब देवनि रच्यौ। नौ जोजन कौ रत्ननि खच्यौ ।।
गिरिसम्मेद चढ़ि शिवपुर गए। ठाढे जोग जिनेश्वर लये ।। ६ ।।

**दोहा**

भादौं सुदि छठि गर्भ दिन, जनम जेठ शुदि बार।
तप फागुण बदि सप्तमी, कह्यौ ग्रंथ निरधार ।। ७ ।।
ज्ञान जेठ बदि दूंज कौ, समोसरण मंडान।
फागुण बदि षष्ठी कह्यौ, श्री जिनवर निर्वाण ।। ८ ।।

**इति सुपार्श्वजिन वर्णनं**

### ८. चन्द्रप्रभ स्तवन

**सोरठा**

सागर नौसै कोटि, जब सपूरण ह्वै गए।
शशिवत आभा कोटि, चन्द्रप्रभ जिन जनमियौ ।। १ ।।

**चौपई**

चन्द्रपुरी राजा महासेनि। लक्षमा राणी ता ग्रह चैनि ।।
चन्द्र चिह्न दुतीया को भाति। हिमकर बरत देही की शाति ।। २ ।।
दश लाख पूरब ग्राव गनत। धनक देढसें काय दिपन्त ।।
तिमिर नसायो कुल इक्षाक। सात भवातरस्यो बैराग ।। ३ ।।
नवै तीनि सग गणधार। दूजै दिन लियौ दूध आहार ।।
पद्मखंड नगरी को ईश। चन्द्रदत्त दियौ दान अधीश ।। ४ ।।
तरवर नाग नाम सोभत। तालर तप लियौ अरहंत ।।
तीन लोक कौ साध्यौ राज। कियौ निज आतम काज ।। ५ ।।
दिन की आदि पचमौंग्यान। गिरिसमेद थानक निर्वाण ।।
समोसरण जोजन वसु आध। कायोत्सर्ग जोग प्रभु साध ।। ६ ।।

**दोहा**

गर्भ चैत्र बदि पचमी, जनम पोष बदि ग्यारसि।
फागुण बदि तिथि सप्तमी, तप निर्वाण हुलास ।। ७ ।।

पूस बदी एकादसी, केवल ज्ञान उद्योत।
सुरगी सब मिलि पद नमैं, विमल आतमा ज्योति ॥ ८ ॥

इतिचन्द्रप्रभ वर्णनं

## ९. पुष्पदन्त स्तवन

सोरठा

सलितापति सब कोरि, अनुकर्म्म जब खिरि गए।
भए प्रतापी जोर, पुष्पदन्त पुहुमी प्रकट ॥ १ ॥

चौपई

काकदी जनम जिनराय। सुग्रीव पिता श्री रामा माइ ॥
लाछरण मगर करैं पदसेव। चन्द्राकृत निर्म्मल वपु देव ॥ २ ॥
द्वै लख पूरब वरणी आव। धनक एक सो पुदगल भाव ॥
बड़ो बश भुमि पर इक्षाक। तीन भवातरितैं प्रभु ताकि ॥ ३ ॥
सूरमित्र चित्र हर राइ। प्रभुको गोरस वगी आहार ॥
द्वै दिन बीतै आयौ आहार। तप लीयौ जहाँ मल्लिका झार ॥ ४ ॥
षड असी गणधर मडली। झेलैं दिव्व धुनि उछली ॥
नृप पदवी को साधि विचारि। केवल प्रगट्यौ साझी बार ॥ ५ ॥
समोसरण वसु जोजन जानि। रत्नजटित अरु कचन खानि ॥
पुरुषाकार जोग अभ्यास। गिरि सम्मेदपर मोक्ष अवास ॥ ६ ॥

दोहा

फागुण बदि नौमी गरभ, जनम पूस सुदि एक।
तप मार्दौ सुदी अष्टमी, इह जिन वचन विवेक ॥ ७ ॥
आघहन सुदि परिवा दिवस, भई ज्ञान की रिद्धि।
कातिग सुदि तिथि द्वैज कौ, भए जिनेश्वर सिद्ध ॥ ८ ॥

इति पुष्पदन्त वर्णनं

## १०. शीतलनाथ स्तवन

दोहा

नौ करोरि सागर गए, मिटे दुरति आताप।
शीतल पदवी को धरैं, शीतलनाथ प्रताप ॥ १ ॥

### चौपई

भाद्दलपुर दृढ़रथ भूप तात । नंदाराणी श्रीविख्यात ।
लाछन श्रीवृक्ष हिमवंत देह । कुल इक्ष्वाक सौं कीनौ नेह ।। २ ।।
आव एक लाख पूरब की भणी । नवै धनुक काय प्रभु तनी ।
इक्यासी गणधर मुख कहे । तीनि जनम मैं प्रभु सुधि लहे ।। ३ ।।
बीतैं जब निस वासर होइ । करयो आहार दूध है सोइ ।।
पुन वसु राजा सिवपुरी ग्राम । दान अधीश भयौ अभिराम ।। ४ ।।
वृक्ष पलास सुभता सुधि देखि । तातर धर्यौ दिगम्बर भेष ।।
राज करत समकित उद्योत । घाति रिपु हत ज्ञान की ज्योति ।। ५ ।।
समोसरण देवनि करि बन्यौ । जोजन सप्त अर्द्ध को बन्यौ ।
जोग धर्यौ प्रभु कायोत्सर्ग । गिरि सम्मेदि तें गए शिवमग्ग ।। ६ ।।

### दोहा

चैत वदी तिथि अष्टमी, गर्भ महोत्सव माघ ।
माघ बदि तिथि द्वादशी, जनम ज्ञान कल्याण ।। ७ ।।
क्वार शुदि की अष्टमी, धर्यौ दिगम्बर भेष ।
पूस बदि चौदशि दिना, मुक्ति शिला पर देखि ।। ८ ।।
एक लाख घट लाख शत, सागर अंतर जानि ।
या मैं कछुक घटाइयैं तब पूरौ परमान ।। ९ ।।

इति शीतलनाथ वर्णनं

## ११. श्रेयान्सनाथ स्तवन

### चौपई

लख निनानवैं छबीस हजार । इतने बरष दीजिये डारि ।।
इतनो काल उल्लिंघि जब गयौ । तब श्रेयांस को पावन भयौ ।।१।।
सिंघपुरी राजा विमल । विमला राणी बहु गुण अमल ।।
लाछन गेंडो कंचन वरण । गणधर ससोत्तर सो सरण ।।२।।
लाख पूरब की ·········· । आव श्री जिनवर की जानि ।।
असी धनुक की ऊँची काइ । तीनि जनममैं धरम सुहाइ ।।३।।
इक्ष्वाक वंश कुल दीपक भयौ । जो नृप ह्वै दिन परि लयौ ।।

अरिठपुरी नर नाह नरिंद । ता घर लयो आहार जिनंद ॥४॥
तेंदू वृक्ष सघन बढभाग । तप धरि तहां भए वैराग ॥
अरुण उदय बेला निर्मली । तहां भए प्रभुजी केवली ॥५॥
छिणक छंडि वसुधा को राज । गिरि सम्मेद पर मोक्ष समाज ॥
समोसरण जोजन मणि सात । ठाढे जोग कियो कर्मघात ॥६॥

### दोहा

षष्टी स्याम जु जेठ की, भए गर्भ कल्याण ।
फागुण बदि एकादशी, जनम ज्ञान गुण खानि ॥७॥
पून्यो सावन सुदि तनी, तज्यो गेह जगदीस ।
माघ बदि मावस दिना, मुक्ति रमनि के ईश ॥८॥
इति श्रेयांस वर्णन

## १२. वासुपूज्य स्तवन

### दोहा

एक पौन सागर गए, चपापुरी मझारि ।
वासुपूज्य प्रभु औतरे, त्रिभुवन तारण हार ॥१॥

### चौपई

वसुपूज्य है तात को नाम । जयदेवी माता अभिराम ॥
महिष जु लाछन बरननि दिये । सत्तरि धनक काय जिनमये ॥२॥
बरष बहत्तरि लाष प्रमान । आव श्री जिनवर की जानि ॥
अरुन वरण दीसैं तनुसार । इक्षाक बंश छाछठि गणधार ॥३॥
तीनि अवांतरि तें प्रभु जानि । बर्यो कुमार काल वैराग ॥
सुंदर नृपति सिद्धारथ पुरी । ताके घर कीनि प्रभु चरी ॥४॥
दूजै दीनां गो क्षीर आहार । पाटलतर भए मगन शरीर ॥
निस प्रवेश को समयो जानि । प्रभुजू को भयो केवलज्ञान ॥५॥
समोसरण को सुनि विस्तार । साढे छह जोजन को सार ॥
आसन पद्म धर्यो शुभ ध्यांन । चपापुर तैं मुक्ति मिलान ॥६॥

### दोहा

आषाढ़ बदि छठि के दिन, धर्म धरयौ जिनमान ।
फागुण बदि चौदशि बनौ, जनम मोर अवधात ।।७।।
भादव चौदशि ऊजरि, लोंच लियो जिनराज ।
माघ उजेरि हूँ ज कौं, पंचमगति ठहराइ ।।८।।
इति वासुपूज्य वर्णन

## १३. विमलनाथ स्तवन

### सोरठा

सागर नौ तीस परजंत, कंपिलापुर नगरीं जनम ।
विमलनाथ अरहत, स्यामा राणी जाइयौ ।।१।।

### चौपई

पिता जिनेश जानि कृत वर्म्मं । शूकर लांछण देषत सर्म्मं ।।
साठि धनक दीर्घता जानि । उतने लाष वरषति तिथि आनि ।।२।।
कनकवर्ण अरु इक्ष्वाकुल । पोषतीन जनमथै भयो सतोख ।।
राजरिद्धि साथी सब देव । छप्पन गणधर करत जु सेव ।।३।।
जंबू वृष्य सघन सुविसाल । लीनौ तपु तहां दीनदयाल ।।
दूजै दूधु लीयौ गोक्षीर । नदराव दाता वरवीर ।।४।।
महापुरुष पाटन नृप जानि । सांझ समैं भयो केवलज्ञान ।।
राजनीति सब तजी निदान । समोसरण छह जोजन जानि ।।५।।
सभे जोग शिषर सम्मेद । जानें मोक्षपुरी के भेद ।।
जेठ बदि दशमी के दिना । माता गर्भ धर्यौ जिन तना ।।६।।
इति विमलनाथ वर्णनं

## १४. अनन्तनाथ स्तवन

### दोहरा

सागर नौ पूर भए, ता पीछैं जु अनंतु ।
जिनतैं जग उद्दित भयौ, चौदशि व्रत सु महंतु ।।१।।

### चौपई

अवधपुरी राजा श्रीसेन । सुरजा देवी माता जैन ।
सेही लाछरण है पद चम । धनुक पचास शरीर उतंग ॥१॥
श्राव करी लाख तीस बरष । कुल इक्ष्वाक कनमते हरष ॥
कनकवर्ण चौकन गणधार । तीन जन्म लें भई सम्हारि ॥२॥
राज विभूति तजी तप धर्यो । लोच विरष पीपर तल कियौ ॥
विशाषभूति धर्म्मपुर राय । दूध तीन दिन आहार कराइ ॥३॥
केवलज्ञान लाक अनुसर्यो । समोसरण धनपति विस्तर्यो ॥
पंचमढ़ जोजन के मान । अंतरीक्ष गति ताकी जान ॥४॥
उमैं जोग महाबल वीर । गिरिसम्मेद तैं शिवपद धीर ॥
कार्तिक बदि परिवा के दिनां । माता गर्भ धरयौ प्रभु तना ॥५॥

### दोहरा

जेठ स्याम चौदशि जनम, अरु बारमि कौं ग्यान ।
चैत्र बदि मावस विमल, ता दिन तप निर्वान ॥६॥
इत्यनन्त वर्णन

## १५. धर्मनाथ स्तवन

### सोरठा

च्यारि उदधि ना माहि, पौन पल्लि घट जानियें ।
अब इतनें बीताहि, धर्मनाथ जिन अवतरे ॥१॥

### चौपई

रतनपुरी श्री भानु नरंद । राणी सुव्रतति जिनचंद ।।
बरष लाष दश हीरा रेष । कुरुवंशी कचन सम देष ॥२॥
पैंतालीस धनुक वपुसार । द्वै चालीस सग गणधार ॥
अव तीसरे कर्म छय भए । राजत्यागि तपकौ परणये ॥३॥
दधि परनी कौ रूप अनूप । तातर प्रभु जु नमन सरूप ॥
गह्यो क्षीर दूजै दिन जानि । वट्टमानपुर नगर बखान ॥४॥
दानपति राजा धरसैन । सांझ समैं भयो केवलमैन ॥
समोसरण जिनकौ आनिये । जोजन पाँच तनौं मानिये ॥५॥

ठाढे जोग जिनेश्वर भए । गिरि सम्मेद पंचम गति गए ॥
सुदि पांचें बैशाख जुमास । श्री जिनवर जू गर्भ निवास ॥६॥
माघ सुदि तेरसि जब ठई । जनम प्रनव ज्ञान रिद्धि भई ॥
जेठ उज्यारी चौथि बखान । भए तपोधन श्रीभगवान ॥७॥
पूस सुदि पून्यम के दिना । मुक्ति महोछव आनंद घना ॥
अंतर पावपल्लि उनमानि । सहस करोरि वरष घटि आंनि ॥८॥

इति धर्मनाथ वर्णनं

१६. शांतिनाथ स्तवन

दोहरा

इतनौ काल गएं भयौ, पुन्यतनौ बलसार।
षोडशमो जिनराज गणि, शांतिनाथ अवतार ॥

चौपई

गजपुर विश्वसेन महिईश । ऐरादेवी माता जगदीस ॥
मृग लांछण लष वरष प्रमान । कनकवर्ण कुरुवंशी जान ॥२॥
काय धनक चालीस उत्तग । बट और तीस जु गणधर संग ॥
द्वादश भवतै समिकत बोल । राज विभूति तजी छिणमान ॥१३॥
नंदिक रूक्षतरें तप जोइ । षीर गह्यौ बीतें दिन दोइ ॥
सुमनस पुर राजा प्रिय मित्र । भयौ दानपति परम पवित्र ॥१४॥
केवल भयो सांझ के समें । गिर सम्मेद ठाढे शिव रमें ॥
समोसरण ले आये देव । जोजन चारि अर्द्ध करि सेव ॥१५॥

दोहा

भादव बदि जु सप्तमी, लयौ गर्भ अवतार ॥
कारी चौदशि जेठ की, जनम तपोधन धार ॥६॥
जेठ बदि तेरसि दिवस, केवल ज्ञान कल्याण ॥
पूस उजेरी दशमि कौ, पायो पद निर्वाण ॥७॥

इति शान्तिनाथ वर्णनं

### १७. कुंथनाथ स्तवन

सोरठा

सहस कोरि गए वर्ष, रत्नवृष्टि गजपुर भई ।
कुंथुनाथ परतष्य, सूरराय के ग्रहभए ।।१।।

चौपई

श्री राणी माता जिन जानि । अजारुप लाछण पहिचानि ।।
सहस पच्यानवै वर्ष की आव । धनक तीस करि काय उचाव ।।२।।
हेमवरण कुरुवश प्रधान । गणधर पांच तीस जुत जान ।।
तीनि भवातर तै हिय चेत । राज त्याग कियो तप सो हेत ।।३।।
उत्तम तरूवर तिलक बषान । तातर प्रभु कियो लौंच विधान ।।
मदिरपुर वरदत्त नरेश । ताके क्षीर धट्यौ जु जिनेश ।।४।।
केवल लह्यौ समैं दिन अत । ठाढे जोग भए अरहत ।।
समोसरण है जोजन च्यारि । गिरि सम्मेद ते मुक्ति पधार ।।५।।

दोहा

सावन वदि दशमी प्रकट, गर्भवास प्रभुलीन ।
वैशाष सुदि दसमी जनम, जानौ भव्य प्रवीन ।।६।।
सुदि वैशाख की प्रतिपदा, तप अरु ज्ञान समाज ।
तीज उजेरि चैत की, शिव पहुंचे जिनराय ।।७।।

इति कुंथनाथ वर्णनं

### १८. अरनाथ स्तवन

सोरठा

वरष हजार करोरि, अनुकर्म्म जब थिर गए ।
अर जु नाथ अवतारि, गजपुर नयर सनाथ किए ।।१।।

चौपई

पिता सुदर्शन देवी माय । लाछण नंदावर्त्त दिवाइ ।।
सहस चउरासी वृष जीवत । कुरूवंशी हाउ सब कंत ।।२।।
धनक तीस उत्तंग शरीर । तीनि तीस गणधर बलवीर ।।
तीन जनम तैं आपा लष्यौ । राज समाज सकल तहाँ नष्यौ ।।३।।

वृछ आंब को उत्तम जोइ । तातर तपु लीयौ चम षोइ ॥
अपराजित गजपुर भूपाल । ता घर बरप्यौ क्षीर किरपाल ॥४॥
केवल उपज्यौ साहू प्रवीन । समोसरण जोजन अर्द्ध तीन ॥
गिरि सम्मेद तैं छमै जोग । मुक्ति बधू स्यौ भयो सजोग ॥५॥
तीज उजेरी फागुण मास । ता दिन कियौ गर्भ निवास ॥
अघहन सुदि परिवा शुभ कर्म्म । इंद्रनि कियौ महोछव जन्म ॥६॥

**दोहा**

चैत उज्यारी पूर्णिमा, तप लीनौ भगवान ।
आघहन सुदि चतुर्दशी, पचम ज्ञान विधान ॥७॥

इत्यरनाथ वर्णन

१६. मल्लिनाथ स्तवन—

**सोरठा**

अंतर कह्यौ विचार, चौवन लाष जु बरष कौं ।
मल्लिनाथ अवतार, मिथिला नयरी जानियैं ॥१॥

**चौपई**

पिता कुंभ हरिवंशी गोत । प्रभावती का कौंष उदोत ॥
लाछण कलस वर्ण तनु हेम । बीस आठ गणधर सौं प्रेम ॥२॥
पचवन सहस वर्ष की आव । धनक पचीस सराहै काय ॥
जाती समरण तीनि भव तनौ । कुमार काल दीष्या पद गनौं ॥३॥
अशोक वृष्य तल कीनौ क्षोर । दूजैं दिन पीयौ क्षीर न घोर ॥
नंदिसेन नैं दीनो दान । चहकहर पुर कौ राजा जान ॥४॥
केवल रिद्धि निसाकी आदि । जोजन तीस सभा मरजाद ॥
पुरुषाकार जोग की रीति । गिरि सम्मेद थैं कर्म वितीत ॥५॥

**दोहा**

चैत उज्यारि प्रतिपदा, गर्भवास आनंद ।
माघहन एकादशी, जनमरु तप जिनचंद ॥६॥

ज्ञान पूस बदि दूंज कौं, प्रकट भयो ससार ।।
फागुण सुदि की पंचमी, लह्यौ मुक्ति पद सार ।।७।।

इति मल्लिनाथ वर्णन

## २०. मुनि सुव्रतनाथ स्तवन

### दोहा

बरष लाख पठ बीत तैं, मुनिसुव्रत परगास ।
सुमतिराय पदमावती, राजग्रही मे बास ।।१।।

### चौपई

कूरम चिह्न दीपै निसान । तीस हजार बरष लौं जान ।।
बीस धनक दीरघ जिनदेव । स्याम वरण हरिवंश कहेव ।।२।।
तीन जनम तें बसय गई । चंपक तरुवर दीष्या लई ।।
विश्वसेन मिथिलापुर धनी । दान दियौ करि विनती घनी ।।३।।
दूजे दिन स्वामी बलबीर । सब तजि लीनौं उत्तम धीर ।।
राजरिद्धि तजि रवि के अत । भए केवली श्री अरहत ।।४।।
अष्टादश गणधर मडली । द्वादश सभा मधि कर रली ।।
समोसरण धनपति तब रच्यौ । अर्द्ध जुगम जोजन कौ बच्यौ ।।५।।
विनु वैठें कियौ आतमकाज । गिरि सम्मेद पर मुक्ति समाज ।।
सावन बदि दुतिया गुण सनी । गर्भ कल्यानक रचना बनी ।।६।।

### दोहा

बैशाख बदि दशमी विमल, जनमरु तप परधान ।।
बैशाख बदि नौमी कही; उपज्यौ केवलज्ञान ।।७।।
फागुण बदि की द्वादशी पचम गति के ईश ।
करैं महोछव भगति वर, नर तिरयंच सुरीस ।।८।।

इति मुनिसुव्रत वर्णनं

## २१. नमिनाथ स्तवन

### सोरठा

बरष पंचलाख आनहमिहूं को जब होइ गये ।।
उपजे नमि भगवान, मिथिलानगरी विजय घर ।।१।।

### चौपई

बीरा राणी जननी जैन । नीलोपल लांछण पद ग्रैन ।।
पन्द्रह धनुक अरु कंचन रंग । दस हजार बरष लौं संग ।।२।।
तीनि जनम थैं आडयौ कोह । कीनौ हरिवंशनि स्यौं मोह ।
परिग्रह त्याग योग को भार । बकुल नंदिसेनि नैं कीनो दांन ।।३।।
नेमिदत्त सयोगी राय । दूजै दिन गोक्षीर बटाइ ।।
केवल उपज्यो निस की आदि । समोसरण हूँ की मरजाद ।।४।।
बांनी भलें दस अरु तीनि । गणधर सभा चतुर परवीन ।।
जिन जू ठाढे शिवपुर गए । गिरि सम्मेद कल्याणक ठए ।।५।।

### दोहा

क्वार अ घेरि दूंज को, गर्भ कल्याणक होइ ।
बदि आषाढ़ दसमी दिना, जनम महोछव सोइ ।।६।।
परिवा स्याम आषाढ की, दीक्षा लई जिनेश ।
आघहन सुदि एकादशी, उपज्यो ज्ञान महेश ।।७।।
बदि चौदश बैशाष की, गमण कियौ शिव ओर ।
कर्म रूप अरिमर्दि कैं, भए प्रतापी जोर ।।८।।
इति नमि वर्णनं

## २२. नेमिनाथ स्तवन

### सोरठा

असी तीन हजार, अर्द्ध साल बरष में ।।
जदुकुल तारणहार, नेमिनाथ द्वारावती ।।१।।

**चौपई**

सिवा देवी राणी जिनमात । समुद विजय राजा गणितात ।।
लाछण संख सहस वर्ष आव । स्याम वरण दस धनुक उच्चाव ।।२।।
ग्यारह गणधर सेवा रहैं । समकित जनम दशक तैं कहैं ।।
विवाह समय छोडयौ ससार । मीडासिणी तरु ठलैं तब भार ।।३।।
वीरपुरी राजा नरदत्त । दई खरी गोक्षीर पवित्त ।।
कैवल प्रगट उदै संबरयौ । जोजन देढ सभा थल कहयौ ।।४।।
पद्मासन प्रभु जोग विचार । मुक्ति स्थल प्रभु कौ गिरनार ।।
छठि उज्यारी कातिग मास । जिनवर भयो गर्भ निवास ।।५।।

**दोहा**

सुकल पक्ष सावनी, तिथि षष्ठी शुभवार ।
जन्म कल्याणक और तप, इन्द्रनि कीयौ विचार ।।६।।
काती सुदि एकादशी, प्रगटयौ ज्ञान महत ।
सुदि आषाढ की अष्टमी मुक्ति गए अरहत ।।७।।

इति नेमिनाथ वर्णनं

## २३. पार्श्वनाथ स्तवन

**दोहा**

वरष पांचसैं गत गये, जनमे कियो प्रकाश ।
नागराय आसन दियें, पापहरण जिनपासि ।।१।।

**चौपई**

अश्वसैन बानारसी गांम । वामा जिनमाता को नाम ।।
नौ हार्थं करि काय विशेष । एक शत वरष आवको लेश ।।२।।
उग्रवश तनु दुति है नील । ग्यारह भवतैं साध्यो शील ।।
धरयौ कुमारैं दीक्षा रुप । तरवर तरु परम अनूप ।।३।।
दाषपुर धनदत्त नरेश । षीर चरी दीन्ही परमेश ।।
निश के समें पंचमौं ग्यान । समोसरण सवा जोजन मांन ।।४।।

दश गणधर ज्ञानी राजंत । जिन प्रतिबोधें जीव महंत ।।
ठाढे जोग भयो निर्वाण । गिरि सम्मेद शिखर शुभ थान ।।५।।

दोहा

कृष्ण दूज बैसाख की, गर्भवास अवतार ।
पूस बदि एकादशी, जनमरु तप अधिकार ।।६।।
चौथि जु कारी चैत की, प्रगट्यो पंचम ज्ञान ।
सावन सुदि सातैं दिना, जिनजू को निर्वान ।।७।।

इति पार्श्वनाथ वर्णनं

## २४. महावीर स्तवन

दोहा

वर्ष अठासी के गए, महावीर जिनराय ।
कुंडलपुर नगरी जनम, धन्य जु त्रिशला माय ।।१।।

चौपई

पिता सिधारथ लांछण सिंघ । सात हाथ की काय उतंग ।।
प्रभु की आव बहत्तरि वर्ष । गणधर ग्यारै हैं परतक्ष ।।२।।
उग्रवंश देही दुति हेम । तेतीस जनम थैं बांध्यो प्रेम ।।
योग धर्यो तब राजकुमार । सघन वृक्ष शालिर को सार ।।३।।
कुमार सें कुंडलपुर धनी । दूधधरी ताके घर बनी ।।
केवल उपज्यो सांझी बेर । समोसरण जोजन के फेर ।।४।।
पावापुरी धरयो दिढ ध्यान । ठाढे जोग भए निर्वान ।।
आषाढ सुदि छठि गर्भ निवास । जनम चैत सुदि तैरस सास ।।५।।
अगहन बदि ग्यारसि तप जांनि । बैशाख बदि दशमी को ज्ञान ।।
कातिग बदि मावस पुनीत । सिद्ध भए सब कर्म जितीत ।।६।।

इति श्री वर्द्धमान वर्णनं

## सरस्वती वन्दना

चौपई

तिन्है सुमिर ध्यावैं पग धरें । सारद तनी भगति अनुसरें ।।

श्वेत वस्त्र करि कीना लसैं । सुमिरत जाहु कुमति सब नसैं ।।१।।
मुष जिन उद्भव मंगल रूप । कवि जननी और परम अनूप ।।
करि अंजुली कर शीशु नवाइ । करो बुद्धि कौं मोहि पसाइ ।।२।।
जनम जरा मरण विहड । सोभित छह दर्शन तुंड ।।
स्नु श्रुण पग नेवर रूणकार । अविरल शब्द तनी दातार ।।३।।

इति मंगलाचरणं

**मानुषोत्तर वर्णन**

नमिता चरण सकल दुष दहीं । क्षेत्रकाल उतपति सब कहीं ।
अधो मधि है लोकाकाश । पुरुषाकार बषानैं तास ।।१।।
लोकमध्य हैं उभी त्रश नालि । चौदह राजू उचित विसाल ।।
चरण स्थल जुग बनें निगोद । नित्य इतर जिन बचन बिनोद ।।२।।
अनंतानंत जीव की षानि । कबहूं ताकी होइ न हानि ।।
तहां आवतनी न मरजाद । पंच जीव यह रीति अनादि ।।३।।
जितने जीव मुक्ति नित जाहिं । तितनें इहांतें निषराहिं ।।
घटैं नहीं निगोद की रासि । बढ़ै न सिद्ध अनत बिलास ।।४।।
अधोलोक इतनौं परमांन । कटि प्रदेश तें नीचो जानि ।।
ऊपर ऊदर लिलाट परजत । ऊर्द्धलोक की हद्द गणत ।।५।।
मध्यलोक उद-स्थल गनौ । द्वीप समुद्र संख्या बिनु भणो ।
पडयो षेत्र नाभि के ठाम । मानुषोत्र है ताको नाम ।।६।।
मानुषोत्र मरजादा जानि । द्वीप अढाई सागर मानि ।।
पहिलै जंबूदीप बिचार । जोजन लाख एक बिस्तार ।।७।।
तीनि लाष हैं बलयाकार । मध्य सुदर्शण मेरु पहार ।।
जोजन लाख तुंग है सोइ । जोजन सहस भूमि में होइ ।।८।।
ताके पूरब पश्चिम भागणो । क्षेत्र तीस द्वै अविचल भणौं ।।
भरत ऐरावत द्वै ए जानि । उत्तर दक्षिण परे बखांन ।।९।।
ए सब मिलि भए तीस रु चारि । तहां द्वै शशि द्वै रवि को उजियार ।।
द्वीप समुद्र पर आगें जांनि । दुगुण दुगुण इनकौ परमान ।।१०।।

तार्ये और जु परवत घडे । पवन ग्रह ऊपरि तिनि चडे ।
श्री धृत आदि जुदे ब्यारारि । तिनकौ तहां सदैव निवास ॥११॥
तिनतैं नदी चतुर्दश चली । अविचल तहा समुद्र हे मिली ॥
गंगा सिंधु रोहिता नाम । रोहित औ हरिता अभिराम ॥१२॥
हरिकांता सीता ए दोड । सीतोदा नारी अवलोइ ॥
नरकाता औ सुवर्ण नागनी । रुप्यकुला रक्ता फुनि सुनि ॥१३॥
रक्तोदा चौदह ए नाम । स्वच्छोदक तिनमें अभिराम ॥
मतापावलि लवनोदधि वीर । जोजन लख द्वै गहन गभीर ॥१४॥
वारी जलनिधि बहु जंतुनि भर्यो । ठोर ठोर बडवानल धर्यो ॥
मिष्टोदक पीवै सब सोइ । उदधि मधि नहिं रंच समोइ ॥१५॥
द्वीप धातुकी ताचोफेरि । जोजन लाख चारि में मेर ॥
विजयाचल जानौं गिरि नाम । गिरि प्रति भई ऐरावत ठाम ॥१६॥
सलिता गिरि प्रति दस अरु चारि । पूर्व रीति हैं लेहु विचारि ॥
ता चा फेर समुद्र को नाम । कालोदधि मीठो जल ठाम ॥१६॥
आठ लाख जोजन विस्तार । वेढ्यो वज्र वेदि अपार ॥
ता पाचल पुष्कर वर दीप । जोजन सोलह लाख समीप ॥१८॥
जोजन आठ लाख विस्तार । पुष्करार्द्ध ता माहि विचार ॥
पूरब पश्चिम गिरि अभिराम । मंदर विद्युत माली नाम ॥१९॥
मेरु संबंध हैं जे गणो । भरथ ऐरावत चारिचु भणौं ॥
पूर्व विदेह साठि अरु च्यारि । तिनकौं प्रलय न कहूं लगार ॥२०॥
नदी चतुर्दश गिरि प्रति जांनि । सत्तरि और एक सो आंनि ॥
इहां लौं मानुषोत्तर पिहचानि । देव विनां कोऊ जावें न जानि ॥२१॥

यह अनादि की विधि कहवाइ .... .... .... ॥

अब सब क्षेत्रनि कौं परमांन । सत्तरि और एक सो आंनि ॥
तामें दस ऐरावत भरथ । सौ और साठि विदेह समर्थ ॥२२॥

बिरहमान वरतैं जिन बीस । सदा साश्वते प्रभु जगदीस ॥
एक तनो जब होइ निर्वान । दूजे को होइ गर्भ कल्यान ॥२३॥
क्षेत्र सदा अविनाशी जोइ । सदाकाल चौथई तहां होइ ॥
विनाशीक तिनि मैं अब लहौं । भरत ऐरावत दश जे कहौं ॥२४॥
कछू न अविचल दीसें तहा । छहो काल वरतें हैं जहां ॥
सुनि सो साठ क्षेत्र को हाल । तहां सदा चतुर्थम काल ॥२५॥
मुक्तिपथ सम्यक् परिकार । तहा तें चलतु रुकन लगार ॥
जब दशमे पचम परवरें । कोऊए मुक्ति पंथु पगु धरें ॥२६॥
जो कोई जीव सम्यक्ती होइ । बारह अनुव्रत पालें सोइ ॥
ताके फल विदेह अवतार । चेतनि ह्वै जु करें सम्हालि ॥२७॥
सुख सो मुक्ति रमणि को वरें । कर्म उपद्रव सो निर्ज्जरै ॥
अल्प बुद्धि सूक्षम मम ज्ञान , अढाई दीप तनो बखान ॥२८॥
कर्‌यो सक्षेप पनै विस्तार । ब्योरो कहत ग्रन्थ अधिकार ॥
जा को सब ब्योरे की चाह । बड़े ग्रन्थ देखो अवगाह ॥२९॥

इति मानुषोत्तर वर्णनं

## असंख्यात अनंत गणित भेद वरणन

या तैं द्वीप समुद्र जे और । दुगुण दुगुण गणि तिनि कौं ठोर ॥
अंसें करि भाषै असख्यात । स्वयभू रमन अत विख्यात ॥१॥
लेषो असख्यात को गुणौं । जिनवाणी जैसो कछु सुनौं ॥२॥
तब पहीले मे सरसौं भरें । सो सरसो सुर निज करि धरें ॥
द्वीप एक प्रति समुद्र जु एक । डारतु जाईय है जु विवेक ॥३॥
जासु द्वीप मैं खूटै सोइ । फिरि गरता वाही सम जोइ ॥
पूरे होत एक हर करें । सो पहिलै गरता में ले भरें ॥४॥
अवगरता जो द्वीप समान । जहा सरसौं षूटी ही जांन ॥
ताकी सरसो लेइ उचाइ । एक एक फिरि डारतु जाय ॥५॥

एक रहैं अब पाछैं फिरैं । ताहि प्रथम गरताले भरें ।।
फिरि चूटै ता द्वीप समान । गरता एक बनै धरि ग्यान ।।६।।
ता धर सरसौं फिरि उचकाय । द्वीप समुद्र एक डारतु जाय ।।
एक रहैं फिर ताहू लाइ । पहिले गरता मध्य भराइ ।।७।।
जब वह भरे करत इह रीति । लै उगइ सुनौ रे मीत ।।
एक तृतीय गरता कर सोइ । पहिले कल्पित गरत समोइ ।।८।।
करि एकत्र जु डारतु जाइ । नाषत नाषत एक रहाइ ।।
करि गरता गिरि ताहि समान । एक बचे पहिले धरि आन ।।९।।
अनुक्रम फिरि गरता वह भरे । सब ले एक दूजे मे करै ।।
सो सब ले कल्पित सो मेल । द्वीप समुद्र प्रति ठानें खेल ।।१०।।
फिरि पहिले के भरतो जाइ । पूरण भए तो उचकाय ।।
एक एक दूजे मे चलें । तब वह रीति दूसरो सले ।।११।।
एक तीसरे सर्व जु गोद । कल्पित ले फिरि करैं विनोद ।।
वह सब घटि जब एक रहत । फिरि दूजो गरता मेलत ।।१२।।
पूर्व रीति जब जब वह भरैं । तब तब एक तीसरौ करै ।।
वह विधि भरै तीसरो जबैं । चोथो एक जु डारै तबैं ।।१३।।
और सकल कर ले उचकाय । कल्पित गर तासौं जुर लाइ ।।
करतु चलें पहिली की रीति । एक रहैं तीजै भरि मीत ।।१४।।
जब जब तीजो भरतो आइ । एक एक चोथो जु भराइ ।।
ऐसी रीति चतुर्थम भरे । पूरो भए सकल उद्धरे ।।१५।।
जब जब जहां छेहली सरसो जाइ । स्वयम्भू रमण समुद्र कहाइ ।।
असंख्यात याही कौ नाम । मेरु तैं अर्द्ध रजू लो ठाम ।।१६।।
मध्य लोक को अतर जोइ । बात वलय वेढ्यो अब सोय ।।
घात असख्या और असख्यात । नाम अनत ही विख्यात ।।१७।।

दोहरा

जिनवर मुष उदभव प्रगट, श्रुत ग्रगाध सिद्धांत ।।
तिनमैं सुनिमैं बरनई, गरा सत ग्रसष्य ग्रनत ।।१८।।

इति ग्रसंख्यात ग्रनंत गरिगत भेद वर्णन

## योजन गरिगत भेद वर्णन

चौपई

ग्रब सुनि ग्रावपलिका कथा । जिनवानी भाषी है जथा ।।
राई ग्राठ तनो तिल एक । एक जव वसु तिल यह विवेक ।।१।।
जव वसु उदरे उदर मिलाइ । सो तो ग्रागुल एक कहाइ ।।
द्वादश ग्रागुल माभे कोइ । एक विलादि कहावें सोइ ।।२।।
जुग्म विलादि जहा लौ दोर । कहियें हाथ एक सा ठोर ।।
लीजें हाथ चारि को दड । ताको नाम कहायें दंड ।।
द्वै हजार जब गनता जाइ । सो तो एक कोश ठहराइ ।।३।।
चारि कोश जब एकतकरें । ताको लघु जोजन उच्चरें ।।
जब गणियें जोजन सो पच । जोजन महा एक गणि सच ।।४।।

इति जोजन गणित भेद

## पल्यायु भेद वर्णन

चौपई

पलि ग्रावकी गणियें जदा । पलि भरता लघु जोजन तदा ।
ग्राडो ठाडो जोजन एक गहरौ तिसनों यहे विवेक ।।१।।
भोग भूमि मेढा के बाल । जो दिन सात तना हौइ बाल ।
ताइ षडु ग्रनभागी करें । रौंदि दाबि ता कूपहि भरें ।।२।।
ग्रक्रीरथ सुर नगापूर । करि पासकै ताकौं चकचूर ।।
एक सप्त वर्ष बीति जब जाइ । तहां तें एक षड निसराइ ।।३।।

अनुक्रम कूप रिक्त जह होइ । आव पलि कहावै सोइ ॥
जोतिष भीतर आव प्रमाण । इनही पलि लख्यौ तु जानि ॥४॥

इति पल्यायु भेद

पल्यसागर भेद वर्णन

चौपई

अब सुनि सागर आव प्रमान । ज्यौं श्री जिनवर करयौ बखान ॥
कूप महा जोजन को मंड । तब अनभागी आवे खंड ॥१॥
ज्ञान शक्ति सो सत खंड करैं । तासु वा गरताले भरै ॥
बीतें एक शत वर्ष विकार । एक केश करि खंड निर्द्धार ॥२॥
खाली होइ कूप वह जबै । सागर पल्य कहावै तबै ॥
पलि जहां दश कोराकोरि । तब इक सागर सख्या जोरि ॥३॥

इति पल्यसागर भेद वर्णनं

राजु गणित भेद वर्णन

चौपई

अब सुनि रज्जू गणित को भेद । जैसो जिनवर भाख्यो वेद ॥
महालाख जोजन को कूप । पहिलौ ऊंडौ पूरब कूप ॥१॥
सागर पल्य कुवा को बार । एक खंड है लीया विचार ॥
ताको खंड तब एक सो करै । ज्ञान शक्ति सों कूपे भरैं ॥२॥
एक खंड तब ज्हां ते कडे । मेरु सुदर्शन भावे चडे ॥
जोजन लाख तनौ परिमान । एक खंड वरि भो फिरि आंनि ॥३॥
इह विधि वरतु जिनि कटे सोइ । रज्जू पल्य तब ही अवलोइ ॥
कोराकोरी दश पल्य जबैं । सागर एक कहावै तबै ॥४॥
जब सागर दश कोराकोरि । सूचि एक तहां तु जोरि ॥
सूचि आइ दश कोराकोरि । बनरो वचन सुनि मोरि ॥५॥

दश कोराकोरि धनदोव । ताकी होइ एक बदरोव ।।
वे दस कोराकोरी जब बहैं । तब जग सेठि नाम जिन कहैं ।।६।।
ता जग सिद्ध को सतम भाग । गणत एक रज्जू यह लाग ।।
ऐसे चौदह रज्जु प्रमान । ऊंचे तीनि लोक को जांन ।।७।।
रज्जू तीन सें तेतालीस । घनाकार वरण्यो जगदीस ।।
अब सुनि पूरव की मरजाद । जामैं लहियै अंतर आदि ।।८।।

इति रज्जू गणित

### दोहा

सत्तरि लाख करोरि मित, छप्पन सहस करोरि ।।
इतनें वरष मिलाइये, पूरब संख्या जोरि ।।१।।

इति पूरब गणित

## षट्काल वर्णन

### चौपई

मध्यलोक सब रज्जु प्रमान । श्रुत सिद्धान्त करैं बखांन ।।
अब सुनि छहों काल व्यौहार । कितक जीव कैसो विस्तार ।।१।।
अंतकाल नासै दश षेत । भरत ऐरावत भूमि समेत ।।
छहों काय प्राणी नही दीस । तब एक जुक्ति करै जगईस ।।२।।
जुगल बहत्तरि ले उछंग । विजयारध घर लेउ प्रसग ।।
तब फिर दशो षेत्र निमये । जैसे के तैसे वेदिये ।।३।।

## सुषमा सुषमा काल वर्णन

### चौपई

सुषमा सुषमा प्रथम जो काल । आयु प्रवर्तते तहां विसाल ।।
जब उनि जुगलनि इन्द्र विचार । दश षेत्रनि मैं करे संचार ।।४।।
अब सुनि काल रीति क कछु कह्यो । जितिक प्रमाण व्यवस्थिति लह्यौ ।।
सागर कोराकोरी चारि । प्रथम काल मर्याद विचार ।।५।।
जुगल जीव वरतैं तहि काल । सुंदर कोमल अति सुकमाल ।।
मति श्रुति अवधि जु तीनो ज्ञान । उपज तहां यैं साथ बखान ।।५।।

तीन पल्य की पूरी आय । छह हजार धनक की काय ।।
बेर प्रमाण आहार जु करै । सोऊ तीनि दिवस मैं लहैं ।।७।।
पूरे दस विधि उत्तम दान । कल्पवृष्य सब के ग्रह जान ।।
सो तरु दस प्रकार बरनये । तिनि के नाम सुनो गुण जये ।।८।।

कल्प वृक्षों के नाम

चौपई

तूरज मध्य विभूषा जानि । स्रग अरु ज्योति दीप गुण खानि ।।
ग्रह भोजन भाजन अरु भास । सुनि अब इनको धान प्रकास ।।९।।
मद्य वृष्यमादिक दातार । तूर्य देय वाजित्र विचार ।।
आभरण देइ विभूषा रुप । स्रग तरु देइ पुष्प विनु धूप ।।१०।।
सूर्य समान हरै तम जाल । ज्योति वृष्य असो गुणमाल ।।
दीपदान दीप तैं जानि । ग्रह दाता ग्रह रुप बखान ।।११।।
भोजन तरुवर भोजन थामि । भाजन पातर वृष्य सौजामि ।।
बसन सकल देइ वस्त्र उदार । कल्पद्रुम ए दस परकार ।।१२।।
इहिं विधि सुष सौ काल बिताइ । आव जहां नौ मास रहाइ ।।
नारी गर्भ होइ तिहिं समै । पूरी होइ जुगल तह जमैं ।।१३।।
माता छींक पिता जभाइ । ततषिणवे बदलै परजाइ ।।
सकल शरीर जाइ षिरि ऐसें । पवनैं तै कपूर उड जैसे ।।
कर्म वेदनी को नही पीर । अपनी दाह नहीं करै शरीर ।।१४।।
वे दोऊ मरि स्वर्ग अवतरे । जिनवाणी प्रकाश यो करै
दोऊ शिशु अगुठा रस पीय । दिन उंचास तरुण वपु कीय ।।१५।।
जनमतै भया बहु नव पांन । तरुण भये पति नारी जांन ।।
सनै सनै बहु बीतै काल । परिवर्त्तौ दूजौ गुणमाल ।।१६।।

सुषमा काल वर्णन

चौपई

सुषमा नाम ताको स्तुत कहैं । जुगल जीव तामें तू रहैं ।।
कोराकोरी सागर तीनि । काल मर्यादा कही नवीन ।।१७।।

दोइ पल्य आयु उतकिष्ट । धनसहसद्वै काय वरिष्ठ ।।
लेइ आहार गये दिन दोइ । परमित तसु बहेरा जोइ ।।१८।।
कल्पवृक्ष करैं मध्यम दान । महिमा काल तनि यह जानि ।
इह विधि काल दूसरौ जाइ । काल तीसरौ तब दरसाइ ।।१९।।

सुषमा दुषमा काल वर्णन

सुषम दुषम है ताको नाम । जीव जुगल ताके अभिराम ।।
कोरा कोरी सागर दोइ । काल तनी मर्यादा होइ ।।२०।।
धनक सहस दोइ की काय । एक पल्य की आव विहाय ।।
लेइ आहार एकांतरै जीव । कह्यौ आवले भरि जु सदीव ।।२।।
दान जघन्य कल्प तरु देहि । जीव सकल आरति से लेहि ।।
अष्टम अस पल्लि कौ कह्यौ । तृतीय काल मे बाकी रह्यौ ।।२२।।
गुप्त भए कल्पद्रुम घोर । जुगल धर्म तब लइ मरोर ।।

चौदह कुलकर

भया चतुर्दश मनु औतार । चद्र सूर उगे निरधार । २३।।
पहलो कुलकर प्रतिश्रुत जान । दूजो सनमति सुभग बखानि ।।
क्षेमकर तीजे को नाम । क्षेमधर चौथो अभिराम ।।
सीमकर पचम मनुराय । सीमधर षष्टम बरनाय ।।
विमलवान सप्तम बर्नयो चक्षुष्मान तहा अष्टम भयौ ।।२५।।
प्रसेनजित नोमौं जानियैं । अभिचन्द्र दशमौं मानिये ।।
चन्द्रप्रभ ग्यारहौं बखान । हेमदेव द्वादशमो जान ।।२६।।
प्रसनजीत तेरमौं मनुचन्द । चोदहो कुलकर नाभिनद ।।
परम विशुद्ध सकल गुणलीन । सब जीवन मे महाप्रवीन ।।२७।।
लोप होइ कल्पद्रुप ज्यो ज्यौं । कुलकर भार्षै आगै त्यौं त्यो ।।
भावी काल बखाने यथा । कहैं सकल जीवन सौ कथा ।।२८।।

दोहा

इह विधि चौदह ए भए, कछु कछु अन्तरकाल ।
तीन ज्ञान सजुगत सब, मति श्रुती अवधि बिसाल ।।२९।।
अब सुनि चौथे काल की, महिमा अधिक अनूप ।
प्रगटै चउबीसी जहाँ, भवहर मुक्ति स्वरूप ।।३०।।

## चौपई

तहाँ मुक्ति को मारग खुले । तजि मिथ्या सब उद्दिम करें ।।
सागर कोराकोरी जानि । सहस बयालीस घटती मानि ।।३१।।
इह मर्यादा चतुर्थम काल । आयु कोडि पूरव विसाल ।
धनुक पांचसै काय जु कही । अनुक्रम घटत जाइ जो सही ।।३२।।
जुगल धर्म्म मिट्यो तिहिकाल । प्रकटे सकल जीव गुणमाल ।
असि मसि कृषि वाणिज्य उपजाइ । गये कल्पतरु यह अधिकाइ ।।३३।।
मेघ पटल जुरि वर्षा करें । तिनकी वृष्टि कृषि बहु करें ।
बादल भुवि तैं जोजन चारि । ऊँचे रहैं स्रवें जलधारि ।।३४।।
सबको बेल प्रमाण आहार । निति प्रति भुंजै होइ करार ।
हैं सुकाल सदा तिहि काल । परैं न कबहूं नहीं अकाल ।।३५।।
अब सुनि पंचम दुष विचार । रहैं वर्ष इकईस हजार ।।
मुक्ति पथ को भयो निरोध । रहै न तत्त्व पदारथ बोध ।।३६।।
सो और बीस वर्ष की आयु । भली त्रिभंगी होइ बधायु ।।
अशुभ त्रिभगी साधन हार । अल्प आव धरि दुषी अपार ।।३७।।
कही त्रिभगी को सुनि भेद । जैसो जिनवर भाष्यो वेद ।।
बाल तरुण बिरधा पे चार । त्रिभगी प्रथम याहि विचार ।।३८।।
तिनि के उदै मध्य अरु अस्तु । दुतीय त्रिभगी भेद प्रशस्त ।।
निर्धन धन बालरहि तसु जान । तृतीय त्रिभगी ताहि बखांन ।।३९।।
बीज सबनि कौं मन बचकाय । इनि त्रिभंगनि को परम सहाय ।।
इनि समयनि मेभाव जु होइ । शुभ अरु अशुभ बंधता होइ ।।४०।।
तासु प्रताप आवको बंध । पाप पुण्य ते घटि बधि बध ।।
जितक आयु धारी आइ परौ । ताको लेहु भाग तीसरौ ।।४१।।
वांमें बधे आगिली आयु । श्री जिनमार्ग यह ठहराय ।।
तहां न होइ जो बंध विचार । भाग करो यह बिधि नव बार ।।४२।।
नवम भाग तीजो वर जानि । आयु समो अन्तमौं सो जान ।।

होइ अब मवंघ तहा जो सही । ऐसी जिनवानी तें लही ।।
एक समे गति बार्षे जीव । चार्यों गति मे फिरैं सदीव ।।४३।।
जीव देह को त्यागे जबै । ग्रानपूरवी ग्रावै तबै ।।
बंधी होइ जोग तिहकाल । ले पहुँचावै तहाँ सम्हालि ।।४४।।
तासौं मूढ कहैं जमराज । जीव निकासैं करि दुख काज ।।
साढे तीन हाथ की काय । जीव अनेक कहैं मुनिराय ।।४५।।
कृषि तें पोषे जीव शरीर । अलप सुकाल काल बलवीर ।।
सबकी भूष तनौं सुतिमान । फल कुषमाड जानि परमान ।।४६।।
तृप्ति नही भखे एक वेर । जेंबें दुपहर साझ सबेर ।।
मध्यम वृष्टि मेघ सब करै । घमं विक्षिप्ति तही पर वरैं ।।४७।।
ता पीछै होइ छठम काल । दुषमा दुषम महा विकराल ।।
मिथ्यादृष्टि सब जीवनि तनी । धर्म्म वासना रंच न गनी ।।४८।।
बेटी बहिन न मानैं कोइ । सबैं कुशील नारी नर जोइ ।।
काल मर्यादा कही श्रुत ज्ञान । बरस हजार बीस एक जानि ।।४९।।
हाथ जुगल देही उत्तग । बीस वरष लो ग्राव प्रसग ।
जबकें सहस वर्ष गत होइ । षोडश वरष ग्राव अवलोइ ।।५०।।
कृषि विनाष होइ सब ठोर । जीवे जीव ग्राहार अवलोइ ।।
जलचर नभचर जोवन षाइ । तृप्ति बिना सब क्षुधित फिराइ ।।५१।।
सजम तप नही दीसे रच । पाप अधर्म्म तनो तहा सच ।।
अनुक्रम होइ काल को अन्त । रवि शशि निकट उदैत करत ।।५२।।
तिहि के तेज सकल कौ नाम । वृष्यादिक जे सुष निवास ।
प्रलय समीर बहै परचड । बिनासीक सब कहै विहड ।।५३।।
जीव सकल तिथि ऐसी करैं । जाइ चतुर्गति मे अवतरैं ।।
अवसर्प्पिणि यह काल कहावे । फिरि उत्सर्पिणी काल प्रभावे ।।५४।।
ज्यो ज्यो अनुक्रम ग्रोरैं गिलैं । त्यो त्यो उतसर्पिणी ढगिलैं ।।
छठो पाचमो पहिलो जोइ चौथो तीजे के सम होइ ।।५५।।
तीजे मे चउबीसी कही । पाप निवार जग निवारण सही ।।
ऐसैं फिरित रहै छहकाल । है अनादि कौं ग्रैसौ क्याल ।।५६।।

अनन्तानन्त चोबीसी जानि । या लेखें परतक्ष प्रमाण ॥
केवल बिना न जानी जाइ । यातैं अनंतानंत कहाइ ॥५०॥

### दोहा

जब जब होइ चतुर्थमे, सतजुग अठतालीस ।
गए चोबीसी सु होइ, तहां हु डासर्प्पिनि इस ॥५८॥
ऊण शलाका पुरुष, जहां दर्प रूप पांखड ।
होई उपसर्ग जिनद को, चक्री मान बिहंड ॥५९॥
छहौं काल फिरिते रहैं, ज्यौं अरहट को हार ।
भरथ ऐरावत क्षेत्र मे, जे बरनैं दश सार ॥६०॥

इति षट्काल वर्णनं

## ऋषभदेव गर्भ कल्याणक बर्णन

### चौपई

अब सुनि तू फिरि उतपत्ति सिष्ट । ज्या जुक्ति जो कही बरिष्ट ॥
तीजें काल अन्त मनु बृन्द । चौदहौं कुलकर नाभि नरिंद ॥१॥
मरुदेव्या राणी को नाम । शीलवत सब गुण अभिराम ॥
आयु कोडी पूरब की दीस । काय धनके शत पच पचीस ॥२॥
आयुमूमि कौ सावें राज । सुख साता के सर्वं समाज ।
तीन ग्यान सयुक्त नरिंद । सब जीव कौं मेटें दद ॥३॥
निसि दिन धर्म नीति सौं काम । दुखी न दीसें काउ तिहि ठांम ॥
ऐसी भाति काल बहु गयो । अवधि सुरपति चिंतितु भयौ ॥४॥
धनपति कौं लियौ तब बुलाइ । जिन आगमन कह्यौ समझाइ ॥
सो आयौ चल आर्य मझार । नगरी रचना रची सवार ॥५॥
नव जोजन चतुरी निरमई । बारह जोजन लांबी ठई ॥
सब कें कनक मई आवास । रत्नजड़ित बहु विधि परकाश ॥६॥
बन उपवन तहाँ रचे अनूप । घर घर कामिनि परम स्वरूप ॥
बापी कूप तड़ाग अनत । निर्म्मल अंब कमल विकसंत ॥७॥

तब धन पति आगैं नवमास । घर घर बरषाई नग रासि ।।
आई आठ जु देवी तबै । प्राषुक उसब लाई सबै ।।८।।
जननी की सेवा आचरै । वेऊपथ गर्भ षोधना करैं ।।
देह जनित के जिते विकार । दूरी किय नही रहे अहार ।।६।।
जिम माता सोवत सुख चैन । सुपने देखें पश्चिम रैनि ।।
गज देष्यो सुर गज सम तोलि । धवल धुरधंर रूप अमोल ।।१०।।
केशरी सिंघ महा बलवान । कमला रूप मनोहर जान ।।
सुन्दर रवि शशि मडल चंग । मीन सुभग चंचल अति रग ।।११।।
पूरण सजल द्वै हाटक रूप । कमल कुलित सर सुभग अनूप ।।
सिंहासन अनुपम अविकार । देखें जननी स्वपन विचार ।।
अमर विमान महा रमनीक । फणिपति सुभग रु सुन्दर नीक ।।
विमल प्रचुर रत्न की रासि । जरन अग्नि उत्तम परगास ।।
ए षोडश सुपनें अवलोइ । दर वेदन भव आग्रत होइ ।।१४।।
जिनमाता षोडष देषई । चक्री की द्वादश पेषई ।।
नारायण की देखें आठ । वेदराम की इह श्रुत पाठ ।।१५।।
उत्तम जलसे मुख प्रक्षाल । पहिरे नौतन वसन रसाल ।।
सब सत साज सिंगार अनूप । चलि आई जहां बैठे भूप ।।१६।।
भक्ति जुक्ति सौ सीसु नवाई । राजा की ढिग बैठी जाइ ।।
स्वपन वृत्तांत सकल उच्चर्यौ । फल सुनवे को चित्त अनुसर्यौ ।।१७।।
सुनत नृप हिय अधिक हुलास । अवधि ग्यान बल फल परगास ।।
नाभिराय फल कह्यो विचारि ।तुम सुत ह्वै हो त्रिभुवन तार ।।१८।।
प्रथम तीर्थंकर जनम मही । तुम्हरी कूष जानियो सही ।।
प्रथक प्रथक स्वपनें गुणमाल । वरनि सुनाऊ सुनी उहो नारि ।।१६।।
पहलौ देष्यौ गज मय मंत । तुम सुत ह्वै हैं श्री अरहंत ।।
वीर्य बलादिक ग्यान अनंत । वदे देवी देव अनन्त ।।२०।।
धवल रूप कौ सुनि फल सार । जग जेष्टी जग गुरु सिरदार ।।
इन्द्र नरेन्द्र खगेसर देव । ज्योतिक व्यतर करैं पद सेव ।।२१।।
सिंह प्रताप महा बलबीर । भयो न ह्वै हैं कोऊ न धीर ।।
अनन्त मर्यादा कह्यौ बल तास । अनन्त ज्ञान मैं करैं विलास ।।२२।।

सुनि लक्ष्मी दरशन को भाव । बहुतें लक्ष्मी करें सहाव ।।
जनमतें इन्द्र मेरु ले जात । करें कल्याणक धन विपराव ।।२३।।
पुहप दाम को फल जु अनूप । कीरति उज्वल काम सरूप ।।
जस बल्ली पसरी त्रियलोक । हरे सकल प्राणी का शोक ।।२४।।
हिमकर देषण को परताप । तू सब मेटें जग आताप ।।
सूरज फल प्रतापी जोर । मेटें पाप तिमिर की सोर ।।२५।।
क्रीडा करत जु देखें मीन । तू बसतु सुघर परवीन ।।
पूरण घट को यहैं विचार । बिना पढें विद्या सु भण्डार ।।२६।।
सरवर कुलित तनो फल एह । शुभ लक्षण सब सुत की देह ।।
सख्या सहस आठ की सुनों । तिनें सुमिरें सब पापनि हनों ।।२७।।
देख्यो सागर उठत तरंग । केवलज्ञानी पुत्र अभंग ।।
लोकालोक तनो विस्तार । यथा जुगति प्रकटे संसार ।।२८।।
सिंघासन फल एसो जानि । लछिन अनेक मुक्तें निर्वान ।।
सुर विमान तें राज समाज । रूप सोभाग बहुत गजराज ।।२९।।
नागरूप जनमत त्रिय ज्ञान । तीन लोक के नाथ बखान ।।
रत्नरासि फल उत्तम जोइ । सुत श्रुत गुण के सागर होइ ।।३०।।
प्रभु जित अग्नितने परभाव । ध्यान अगनि बसु कर्म अभाव ।
कलुष दुष्ट संपूरण जारि । तू बसें मुक्ति रमणी भरतार ।।३१।।
फल सुनि परम अनंदित भई । धर्म बुद्धि अधिक ईसई ।।
सर्वार्थसिद्धि तें चले जगदीस । मुक्ति आव सागर तेतीस ।।३२।।
कारी हूँ ज आषाढ को मास । मरुदे गर्भ कियो जु निवास ।।
गर्भ कल्याण पूजो देव । इन्द्रादिक सब करइ सेव ।।३३।।
करें कुमारी छप्पण सेव । सकल दुहिले पूरहें हेव ।।
है अनादि की ऐसी रीति । सेवा करें सर्व धर प्रीति ।।३४।।
निसवासर सब सुख सों जाइ । नव महीनें जब पूरे थाय ।।
जननी हृदय परम आनन्द । कब हूँ हैं सुत त्रिभुवन चन्द । ३५।।

### दोहरा

महिमा गर्भ कल्याणक की, सुनो भव्य धरि हेत ।
अघहारी सुख करणहैं , पहुंचावें शिवखेत ।।३६।।

इति श्री गर्भकल्याणक वर्णन

## जन्म कल्याणक वर्णन

### चौपई

अब सुनि जनम कल्याणक रीति । करे इन्द्र सब मन धरि प्रीति ।।
चैत्र सुदी नौमी के दिना । उत्तराषाढ़ जनम भागिना ।।१।।
भुवि अवतरे जगत के नाथ । मति श्रुति अवधि विराजैं साथ ।।
कछू कष्ट नहि मातें होइ । सुष साता सौं प्रसवैं सोइ ।।२।।
तब इन्द्रनि जान्यौ बल ज्ञान । पुहुमि औतरे श्री भगवान ।।
हर्षित लोक तिनि सुनिए लोक । दूरि बहाये ससय सोक ।।३।।
कल्पवासी घटा ध्वनि करैं । और अनाहद रव ऊचरैं ।।
ज्योतिकी सघनाद पूरियौ । करि उछाह अशुभ चूरियौ ।।४।।
भवनवासि गृह भयौ आनद । सिंघ रूप गर्जैं सुर वृन्द ।।
पटह बजायौ व्यंतर देव । पहुलास करि है प्रभु सेव ।।५।।
भवनवासि चालीस अनूप । व्यंतर दोइतीस शुचि रूप ।।
कल्पवासी चौबीस महत । आवैं पूजन श्री भगवत ।।६।।
रवि शशि नर तिरयच जु चारि । ए सब मिलें शत इन्द्र विचार ।।
जान्यौ जनम लीयौ जिनराज । गज ऐरावत लाए साज ।।७।।
अब वरणौं वा गज शृंगार । जो गुरु कही जिनागम सार ।।
एक लाख जोजन गज सोइ । ताके मुख इकशत अवलोय ।।८।।
बदन बदन पर आठ जु दंत । रदन रदन इकसर ठाठ ।।
सर प्रति कमलनि सो पच्चीस । एक लाख कमलनि सब दीस ।।९।।

राजहि कमलनि प्रति पनवीस । कमल भए सब लाख पचीस ॥
कमल कमल प्रति दल सो आठ । दल दल एक अपछरा ठाठ ॥१०॥
नर्त्त करै बहु आनंद भरी । हाव भाव नैंनवि भावरी ॥
सब मिलि कोटि सताईस नारि । करैं नर्त्त गज मुख पर सार ॥११॥
कनककिंकिणी श्री घनघंट । ऐसे ऐरापति के कंठ ॥
चमर पताका धुजा विशाल । त्रिभुवन कौ मनमोहन जाल ॥१२॥
ता हाथी पर ह्वै असवार । आयौ इन्द्र सहित परिवार ॥
सब मिलि पुर प्रदक्षण करैं । मुख तें जय जय रव उच्चरैं ॥१३॥
गई गुप्त इन्द्र की सची । जिन जननी कौ निद्रा रची ॥
माया मई राख्यौ शिशु अंग । श्री जिनबिंब लयौ उछंग ॥१४॥
निरषत रूप त्रिपत नहि होइ । परम हुलास हृदय नहिं सोइ ॥
ऐसो जपे बारबार । मेरें लोचन होहु हजार ॥१५॥
निरषौं नयननि रूप अथाह । होहु पुनीत परम पद पाइ ॥
आनंद भरि ले आइ तहां । हरषत बदन इंद्र सब जहां ॥१६॥
प्रथम इन्द्र करि लेइ उठाइ । प्रभु चरननि को सीसु नवाइ ॥
गज आरूढ भए भगवान । छत्र लियें सौधर्म ईशान ॥१७॥
सनतकुमार देव जो दोइ । ढारें चमर अनुपम सोई ॥
शेष शक्र जय जय उच्चरैं । देव चतुर्विध हर्षित फिरैं ॥१८॥
ले गए गगन उलध्य अपार जोजन नन्यानवें हजार ॥
मेरु शिखर राजै वन चारि । सघन सजल कबहून पतझार ॥१९॥
सुमन पांडुक नदन बन्न । भद्रशालि लषि चित्त प्रसन्न ॥
कल्पांत बात नही परसें कदा । फूलें फलें रहो ऋतु सदा ॥२०॥
चारयौ दिसा मेरु की लसें । पहिलैं भद्रशाल बन बसें ॥
ता ऊपर नदन बन संच । ऊँचो है जोजन सत पंच ॥२१॥
तितनो ही जानौ बिस्तार । नदनबन कौ गिरदाकार ॥
ता ऊँचे सुमनस बन होइ । मेरु पाचसी सोमें सोइ ॥२२॥
तासु फेर की गणती कहौं । सहस्त्र साठि द्वै लषौं लहौ ॥
अधिक पांचसें जोजन जांनि । तापर पांडुक बन शुभथांन ॥२३॥

जोजन सहस्र छत्तीस उत्तंग। सुमनस वन तें दीसें चंग ॥
चौराणवें अधिक सो चारि। वन विराजत बलयकार ॥२४॥
चारि सिला पांडुक हैं वहां। जनम कल्याणक महोछव तहां ॥
वन वन प्रति चैत्यालय देव। पूरब दिसा आदि दे भेव ॥२५॥
ऊंचे चोरे को परवान। और ग्रन्थ तें सुनियो जान ॥
मंदिर प्रति प्रतिमा जिन तनी। अट्ठोत्तर सो संख्या गनी ॥२६॥
सत्रहसें अठविंशति सदा। बनें अकृत्रिम नास न कदा।
धनक पांच सैं बिंब उत्तंग। तीन काल बंदौं मनरंग ॥२७॥
सकल पुरंदर हरषित भए। पांडुक वन विचित्र ले गये ॥
तहां बिराजैं पांडुक शिला। जानौं अर्द्धचन्द्र की कला ॥२८॥
चौरी हैं जोजन पचास। सो जोजन लांबी परगास ॥
वसु जोजन की ऊंची गनी। ललित मनोहर सोभा सनी ॥२९॥
तहां रच्यो मंडप मणि मई। ता मध्य सिंघासन छबि दई ॥
भरी ताल कसाल जु छत्र। दप्पर्ण चमर कलस ध्वज पत्र ॥३०॥
प्रथम धरै हैं मंगल अष्ट। रचे कलस तहां महा वरिष्ट ॥
बदन उदर औ गहि परिणाम। एक च्यारि वसु जोजन जान ॥३१॥
तापर पधराए जिनईश। पूरबमुष कमलासन ईस ॥
पूजा पाठ पढ़ै सब इन्द्र। द्रव्य आठ साजैं प्रति इन्द्र ॥३२॥
जलगंधाक्षत पुष्प अनूप। नेवज प्रचुर दीप अरु धूप ॥
फल जुत आठ द्रव्य परकार। पूजा करें भक्ति उरधार ॥३३॥
करें आरती पढ़ह जयमाल। गावें मंगल विविध रसाल ॥
बाजैं ताल मृदंग जु बीन। दुंदुभि प्रमुख धुरि ध्वनि छीन ॥३४॥
नर्तित सुर गंधर्व की नारि। हावभाव विभ्रम रस धारि ॥
सची सकल मनोहर नैंन। चन्द्रवदन विहसत सुख दैन ॥३५॥
अग मोरि भंवरी सब लेहि। देसी विषैं परम सुष देहि ॥
धिगदि धिगदि तत थेई ताल। झिमक झिमक झांझरी कमाल ॥३६॥
थिगदि थिगदि मुष की थथकार। दिगदि दिगदि संगीत सुतार ॥
द्रुमकि द्रुमकि बाजें दुरमुरी। घुमिकि घुमिकि करि किंकन करी ॥३७॥

ठनन ठनन घटा ठनकाय । झनन झनन भेर घन घाइ ॥
ताताथेई ताताथेई ताताथेई ताल । तब नचु जब नाचे सुर लाल ॥३८॥
बीना बंश मुरज झनकार । संत चितठ बने सुखकार ॥
नूपुर ध्वनि चकित सुवंश । जिन गुण कहत मनो कलहंस ॥३९॥
मंगल नाद करें सब कोइ । सुर नर सब यह कौतिक जोइ ॥
सुरसरि कलस लेहि एक साथि । क्षीर समुद्र तें हाथि हि हाथि ॥४०॥
तब सुरेश सौधर्म ईशान । प्रभु कौं करैं अभिषेक विधान ॥
दही घीव मिष्टादिक जानि । अवठोरस रस सकल्पित मान ॥४१॥
ज्यों पंचामृत परमत कहैं । ताही समेलो गनिए नहैं ॥
इन्द्रनि कीनी इनकी धार । बिना क्षीर प्रभु के सिरमाल ॥४२॥
जो मम बचन न मानें कोइ । देखो आदि पुराण मे जोइ ॥
सहस अष्टोत्तर कलस विचित्र । ढाले जिनवर सीस पवित्र ॥४३॥
और प्रमुख शृंगार आचार । इन्द्रनि कियो सकल निर्धार ॥
भए जग ज्येठ वरिष्ठ अभिराम । ऋषभदेव राख्यो प्रभुनाम ॥४४॥
फिरि उछाह सहित वे फिरे । आय अजोध्या मे अनुसरे ॥
तहा कियो बहु विधि आनंद । माता कौ सौंप्यो जिनचन्द ॥४५॥
धनपति कौं प्रभु सेवा राखि । इन्द्र सकल निज गृह आए भाखि ॥
याही तें धनपति धनराय । प्रभु की सेव करै चितु लाइ ॥४६॥

### दोहरा

यह महिमा जिन जनम की, पढत सुनत अघ नास ।
निज स्वरूप अनुभव करै, बहु जिन धर्म निवास ॥४७॥

इति श्री जन्म कल्याणक वर्णन

## ऋषभदेव जीवन

### चौपई

नाभिराय अजोध्या माह । आनन्द बढ्यो न अंग समाइ ॥
गुरुजन पुरजन सब गृह धाम । मंगल करैं सकल नर बाम ॥१॥

पच शब्द बाजे ग्रनवार । मोतिन झूलै बदनबार ॥
रत्नचूरि सो चोक पुराइ । फिरि जिनको ग्रभिषेक कराइ ॥२॥
जग व्यौहार करण विस्तार । फेरि किए सब प्रमुखाचार ॥
बदी जन बहु दीनै दान । तिनही कौ नही सकौं बखान ॥३॥
जुग की ग्रादि भयौ ग्रवतार । ग्रादिनाथ धर्‌यो नाम विचार ॥
श्रमजल सब मल रहित सदीव । रुधिर बरण जैसो गोक्षीर ॥४॥
प्रथमसार सघनन स्वरूप । सहज सुगध सुलक्ष ग्रनूप ॥
मधुर वचन बल ग्रतुल न मान । भाव विचित्री सब सो जानि ॥५॥
ए दश ग्रतिशय सहजोत्पन्न । तीर्थंकर बिन होइ न ग्रन्न ॥
ग्रमर ग्राइ वैक्रिय बल फोर । कोऊ मराल ह्वै कोकिल मोर ॥६॥
विविध रूप ह्वै प्रभु सो रमै । बाल विनोद करत दिन गमै ॥
देव पुनीत सकल सिगार । सुर दिनें मल्यावै त्रिय बार ॥७॥
पहिरावै प्रभु को धरि हेत । निरषत तात मात सुष लेत ॥
ग्रौर ग्रनूपम भोग विलास । भोगै प्रभु जूनै सुखरासि ॥८॥
बीस लाष पूरब लौ जानि । कुमार काल मुक्त्यो भगवानि ॥
पाछै दीयो नृप पद भार । नाभि नरेन्द्र परम उदार ॥६॥
बैठें सिघासन श्रीजगदीस । युगल धर्म्म निवारधौ ईस ॥
खेती बिनज निखन चाकरी । परजा पालन को बिस्तरी ॥१०॥
पुत्री काहू की ग्रानियै । सुत काहू कौ तहा जानियै ॥
करें विवाह लगन शुभ वार । इहि विधि बढत चल्यौ ससार ॥११॥
सो मोपे वरण्यौ क्यो जाइ । हौं मतिहीन वियनके माइ ॥
भए प्रछन्न कल्पतरु भूमि । क्षुधा तृषा की बाढ़ी धूम ॥१२॥
परजा सब दुख पीडित भई । नाभिराय के ग्रागें गई ॥
जो कुछ कहो सु कीजे नाथ । क्षुधा तृषा करि भए ग्रनाथ ॥१३॥
पुद्गल जर्जरी भूत प्रतक्ष । बिनु ग्राहार न कोइ रक्ष ॥
नाभि नरेश सुनि यह बात । चिंता उपजी उर न समात ॥१४॥
चलि ग्राए जहा त्रिभुवन राय । दुख परजा को कह्यो सुनाय ॥
श्री भगवत विचारचो ग्यान । भूत भविष्यति ग्रौ व्रितमान ॥१५॥

ऐसी ही अनादि की रीति । सबको समझाई धरि प्रीति ॥
पुहमि करष उपजाउ खाइ । ता फल भषि पोषो निज काय ॥१६॥
जो लो कृषि फल उपजै मही । तोलों एक करो तुम सही ॥
ए अनादि के इक्षुपु दंड । ले आवो इनि करो जु षंड ॥१७॥
पेलि पेलि रस काढतु जाव । काया पोषोया कर भाव ॥
सब परजा आनंदित भई । क्षुधा पीर ते वन महि गई ॥१८॥
लीये इक्ष दंड सब तोरि । रस काढ्यो तिनको करि मोरि ॥
भक्षित भागी भूख पियास । घर घर आनंद परम हुलास ॥१९॥
सब जुरि आए देन असीस । तुम इक्ष्वाकु वंश जगदीश ॥
तब तैं प्रभु को वंश इक्ष्वाकु । बरणे सुर नर किंकर नाक ॥२०॥
तब जान्यौ प्रभु यह निज वंश । थाप्यौ और तीन अवतंस ॥
कुरु अरुउग्र नाथ ए तीनि । प्रभु ने नाम प्रतिष्ठा दीन ॥२१॥
करे परसपर ब्याह विधांन । तजि निजवंश सगारथ जांन ॥
प्रभु के राज दुषी नहिं कोइ । घरि घरि जैन धर्म अवलोइ ॥२२॥
तिहि पुर मद गयंद सौं रहैं । मदिरा नाम और नहिं कहैं ॥
मारु सोइ जो बल बुधि होइ । पुष्प पत्र लें बाधें सोइ ॥२३॥
दंड सोइ जो जोगी लेइ । औरण दंड न कोऊ देइ ॥
चंचल चोर कटाक्ष तिया के । जो नित चोरै चित्त पिया के ॥२४॥
चक्रवाक बिनु कोइ न आन । निशि के समे बिरह दुख खानि ॥
बिरहाकुल पिक बिना न कोइ । बिरहाकुल पिय पिय रट सोइ ॥२५॥

## दोहा

दीपदु बधिक बसे तहां, ज्यौं निस बधे पतंग ।
अवधपुरी ऐसो चलन, रच्यौ ईस मन रंग ॥२६॥

## चौपई

सबकें होइ चतुर्विध दांन । जिनपूजा और गुण सनमान ॥
धर्म्म राज बरतें संसार । पाप न दीसे कहूं लगार ॥२७॥

